अकारण दर्जा दिलवा रखा था। शब्दशरणजी की अनपढ़ और देहातिन पत्नी बहुत ममतापूर्वक मुझसे बोली-बतियायी। उनकी सात आठ बरस की लड़की आखा में ढेर सा अचरज संजोय मुझे देखती रही, फिर दरवाजे के पल्ले से सटकर लजवती बन गई। वह छोटी सी लड़की अपनी अवस्था के परबार, फालतू की लाज ढाते कितनी भौंडी लगी होगी, यह आज भी सोचने की बात है। हमारे गावोंओरकस्बोंमलडकियां क्यालाजपहन पहने जन्मती है? बचपन म बचपन म विलग होते बच्चे कितने अप्रीतिकर हो जाते हैं यह जानना हो तो मेरे एक दोस्त का सुनाया हुआ किस्सा सुनिए। अपनी बैंक की नौकरी मे वह जहां रहता है, वही उसने पांच बरस की एक लड़की से ठिठोली कर ली। लड़की कही भागी जा रही थी, उसने लपक कर उसकी बांह थामी और सामने जीभ निकाल दी। लड़की ने हाथ झटकते, आंखें तरेरते कहा कि ऐसी हरकत अपनी घरवाली के साथ करना। यह है कोपल म छिपी हुई डंठल की ऐंठन!

मैं सबके साथ शब्दशरणजी को गुरु जी ही बुलाता था, परंतु मेरी स्थिति उनके किसी चालू चेले से भिन्न थी। जैकी के अलावा कोई और मामला होता तो शायद मैं तनिक कभी न झेंपता। चूंकि जैकी म मुझे अपनी स्वयं की दिलचस्पी ही ऐसे भार सरीखी लगती थी जिसने मेरी आत्मा पर सवारी गांठ रखी थी और मैं चाहकर भी इसे परे नहीं कर सकता था। हालांकि इसकी अपरिहार्य और कष्टदायी कार्यवाही शुरू करने म ही शब्दशरणजी की शरण म पहुंचा था। ऐसा लगता था जैसे जैकी नहीं मैं ही किसी बाड़े म बुरी तरह घिर गया हूं।

अपनी झिझक को धकेलकर मैंने शब्दशरणजी स पूछा, "गुरुजी अपन जैकी के लिए क्या करना चाहिए?"

"क्या करना चाहिए?" शब्दशरण जी मेरे पूछने पर चौंके और प्रतिप्रश्न किया, यह बताओ, क्या हो सकता है?"

उसे बाड़े से बाहर तो निकालना है न!"

किसलिए? वह तो अपने बाड़े का बादशाह है, तुम्हें क्या तकलीफ है?" शब्दशरणजी इस बार आदत मुताबिक खिलखिला पड़े।

मुझे उनकी हंसी किसी ताने की तरह काट गई। घायल होकर मैं

भीतर भीतर छटपटाने लगा। हँसी थमते ही मैंने तैश मे कहा, "मैं उसे बाहर निकालकर रहूँगा।"

शब्दशरणजी ने मुझे पल भर पराई सी नजर से देखा और बोले, "किस निकालोगे? वह बाहर आना ही नही चाहता।"

"क्यो?" मैंने अबोधपन से पूछा।

"एक बार निकाला था, फिर मुझे ही इसे वापस अंदर डालनापड़ा।" शब्दशरणजी ने आश्चर्यजनक गंभीरता से कहा।

"जैकी बाड़े से निकला था?" मैंने व्यग्रता से जानना चाहा।

"हां, बाड़े वालो ने निकलवाया था। उनके नौकर लट्ठ लेकर पिल पड़े इस पर इसने उनको बाड़े के खूब चक्कर कटवाये, पर इतनी जगह म कितनी देर भागता? एक पट्टी उखाड़कर वे अन्दर गए थे, उनकी मार से बचता बचता उसी रास्ते गली म भाग आया। उन्होने पट्टी लगाकर बाड़ा बन्द कर दिया और जैकी बाहर रह गया। शब्दशरण न किसी चश्मदीद गवाह के बयान की तरह बता डाला।

"तो फिर आपने इसे वापस बाड़े म क्यो डाल दिया?" मैं आवेश मे आता बोला।

"क्या करता?" शब्दशरणजी एकदम सयाने नजर आने लगे। बोले "बाहर इसे रास नही आता था। मुश्किल से दस दिन बाहर बिताये इसने। हरदम दूसरे कुत्तो से डरा सहमा दुम दबाये छिपता फिरता। कुत्ते इसको सूंघ सूंघ कर चले जाते, यह अपने शरीर को सिकोड़े पड़ा रहता। छिपने की तलाश मे लोगो के घरो मे घुस पड़ता। हमारी तो छत तक चला जाता था। भूखा प्यासा और लुटा पिटा सा रहता। दस दिनो म यह सूखने लग गया। मुझे इसकी हालत पर तरस आ गया और मैंने इसे उठा कर बाड़े म छोड़ दिया। दुबारा वहाँ पहुँचते ही इसने बाड़े का एक चक्कर लगाया और जाकर अपने सिंहासन पर विराजमान हो गया।

जैकी का बाड़े म एक ही सिंहासन था, जमी हुई चिकनी मिट्टी का ढूह।

यह सुनकर मैं वहाँ से चुपचाप चला आया था। जैकी के बाहर निकलकर बाड़े म दुबारा पहुँचने के किस्से न मुझे झकझोरकर छोड़

दिया था। सदमे की हालत में मेरे हाथ पैर चार-पांच दिन ठंडे रहे होंगे और मैं अपने भारी मन को समझाना चाहने लगा कि इस बखेड़े से पीछा छुड़ाना ही ठीक रहेगा। कुछ देर के लिए मैंने अपने अंदर की फड़फड़ाहट को दबा डाला, पर वह और भी तेज होकर उभरने लगी। मेरी इस बुरी हालत का एक भी हिस्सेदार न था, जिससे इसे थोड़ा बहुत भी बांट लूं। होस्टल जाते ही यहां सबसे दोस्ती छूट चुकी थी। घर में कोई समवयस्क न था। मां या पिताजी का कहने के नाम से ही फटकार सुनने लगती। एक ही चारा था—जैकी पर गुस्सा करना और इसकी अभिव्यक्ति में मैंने अपने-आपको उसे देखने जाने से रोके रखा। ऐसा करते हुए लगता था कि मैं अपने को चारों तरफ से जकड़े हुए हूं। यह जकड़न मेरा दम घोटने लगी।

मेरा होस्टल लौटने का दिन सरकता हुआ पास आ रहा था। यही एक बात थी, जिससे मुझे राहत मिलने लगी। सोचने लगा कि वहां पहुंचकर इस नालायक जैकी से पिण्ड छूट जायगा। यहां रहते कसमसाने का चारा न था। बार-बार इच्छा होती कि उसे देखूं—वह कहां बैठा है? क्या कर रहा है? कहीं बाहर तो नहीं निकल आया? क्या अब भी उससे उम्मीद रखी जानी चाहिए कि वह बाड़े की हद छोड़कर समूची पृथ्वी का होना पसंद करेगा?

एक दिन मैं हार गया। अपने से जूझने में पिछड़कर बाड़े के पास जा धमका। दोपहरी थी, संयोगवश गली एकदम सूनी थी। मैंने फौरन से बाड़े में देखा। जैकी कहीं दिखाई नहीं दिया। और भी बेसब्री में मैं उचक उचक कर उसे ढूंढने लगा था कि सहसा किसी ने मेरे कंधे पर हाथ रख दिया। इस अप्रत्याशित और खुरदरे स्पर्श से चौंककर पीछे मुड़ा।

"क्या देख रहे हैं बाबू?" टखनों से काफी ऊंची लुंगी पर सूती बंडी पहन गठीले बदन का एक आदमी मुझसे सवाल कर रहा था।

'कुत्ता।' मैंने उसे पहचानने की कोशिश करते हुए बताया, 'मेरा सुना है इस बाड़े में उसे ही देख रहा हूं।'

'हम ढूंढ दें।' वह हंसा।

मैंने उसके हुलिये से ही उसका परिचय पा लिया था। बाजार म पलदारी करने वाला बिहारी मजदूर था, जो मुझे स्थानीय सेठ साहूकार का लाडला समझकर अदब मे बात कर रहा था।

"कैसे ढूढोगे ?" मैंने पलटकर पूछा।

"बाडे म जाकर, और कैसे ?"

"तुम बाडे मे जा सकते हो ?" मुझे उसकी सरलता पर विश्वास नही हो रहा था।

"क्यो नही हम तो तुम्हारे कुत्ते का पकड भी लायें।" उसने उसी तरह कहा।

"मैं तुम्हें पाच रुपये दूगा।"

"अच्छी कही बाबू ई कुतवा कौनो चीनी का बोरा है जिसका उठान के हम तुमने पैसा लेंगे ?" मेरी बात पर वह ठठाकर हँस पडा।

"तो जाओ, अन्दर।" उसे खडे देखकर कुछ देर बाद मैंने कहा।

७

पलदार न मेरे कहने को चुनौती समझा और फुर्ती से आगे बढा। उसकी चाल पुराने अनुभवी की सी थी और चेहरा ऐसे काम को चुटकी का खेल बताने वाला। बाडे के दक्षिणी छोर पर, लम्बाई से चौडाई की तरफ घेर के मुडने से जहाँ दो पट्टियो का कोना निकला हुआ था, पलदार पल म पहुँचा और पलक झपकते उछलकर उसने कोने की पट्टी का ऊपरी छोर लपक लिया। मैं हतप्रभ देखता रहा, पलदार लगूर के लहजे मे ऊपर चढकर बाडे म कूद पडा। भीतर से उसकी आवाज सुनाई पडी, "अब पकडता हूँ साले कुतवा का कान।"

मुझे अपने समूचे शरीर म एक झकार सी बजती जान पडी। बेसब्री से भरा कलेजा मुह को आ रहा था। मैं बेकाबू सा, इधर उधर, ऊपर नीचे आँखें टिकाता, गदन नचकाता बाडे के भीतर का चप्पा चप्पा देखते रहना चाहता था। कीकर पहले जितने घेर घुमेर और सघन न थे, परन्तु बाडे के उघडे अग छिपाने के लिए आचल के पल्ला से आडे आ रहे थे। मुझे पलदार या उसकी कोई झलक मिलती, फिर वे कही ओझल हो जाते।

भीतर भगदड हो रही थी, बाहर मैं जमीन पर पैर नही टिका पा रहा था। एसा चलते कितना वक्त बीता कि जैकी की गुम्मल आवाज सुनाई पडी—भो भौं भऊ भऊ ऊ?

"पकड लो, पकड लो इसे!" मुझे दौरा-सा पडा जैसे, मैं उत्तेजना से भरकर चीख पडा।

"ठहर ला तनिक, भागेगा कितनी दूर?" पल्लदार की धमकाती आवाज गरजी।

मेरा बचा-खुचा सब्र भी टूटने लगा। इतनी चेष्टाओ से भी मन मुताबिक दिखाई नही देता था—गुस्से और झुंझलाहट से भरकर मैं पट्टिया झकझोरने लगा। इस वक्त पट्टिया की बजाय किसी किले का मजबूत दरवाजा होता, तो भी मैं उस पर टूट पडता। मेरी रग रग खिचती जा रही थी। पहली, तीसरी, पाचवी या सातवी न जाने वह कौन सी पट्टी थी, जो मेरे झटके से जरा सी हिली थी। मुझमे मानो हजार हाथियो का बल समा गया, मैंने अपने को झोंककर पट्टी को झटके पर झटका देना शुरू किया। थोडी देर बाद ही अपनी जड की मिट्टी का जमा हुआ हिस्सा उछालती पट्टी गली की तरफ आ पडी—धडाम! अगली सास मैंने बाडे के अन्दर पहुँचकर ही भरी।

जकी गुर्रा रहा था। मैं काटा, ककरो और कीकरो क बीच से उधर लपका, जिधर गुर्राहट सुनाई दे रही थी। बाडे क उस पार पलदार जकी को कोने म कैद किए था। टाँगें और बाहे फलाय वह जकी का निकल भागन से रोके हुए था। जैकी डरा हुआ दीख रहा था और लाचारी से ही गुर्राता जा रहा था।

पलदार न मुझे देख लिया था, गदन को झटका देकर बोला, "ओ बाजू से कुतवे के पास जाओ इधर हम हैं।

मैं डरता डरता और धीरे धीरे आगे बढ्ने लगा।

सहसा पल्लदार का गठीला शरीर बिजली ज्या कडका और उसने जैकी का जा दबोचा। जैकी ने अंतिम बचाव के लिए पलदार के हाथो पर जबडा चलाने की अधूरी सी कोशिशें की। पलदार न हाथ बचात बचात ही उसका जबडा एक ही हाथ मे जकड डाला। मेरी तरफ मुह घुमाया,

बोला, "टाँगें पकड़ो न इसकी तुम्हारा कुत्ता है, तुमको नहीं काटेगा कभी।"

मैं और आगे बढ़ आया और पलदार की पकड़ में कसमसाते जैकी की कैंचीनुमा टाँगें पकड़ ली। कुछ देर मेरे हाथ टाँगों के साथ साथ चले, फिर मैंने जोर लगाकर हरकत बंद कर डाली। मेरा हौंसला धीरे-धीरे लय पर आने लगा था।

"उधर चलो, लेकर।" पलदार ने गली की तरफ इशारा किया। जैकी की गर्दन में बाहें लपेटकर उसे उठाते हुए वह आगे-आगे चल पड़ा। मैं जैकी की टाँगें थामे थामे पलदार के पीछे घिसटता हुआ सा जा रहा था। ऊबड़ खाबड़ पार कर हम गली पर आ गए थे। गली और हमारे बीच पट्टियाँ थीं, वही दस फुटी जोधपुरी पट्टियाँ! पलदार ने दो कदम पीछे धरकर अनुमान साधा और मुझसे बोला, "उछाल दो बाहर चिंता मत करो, मरेगा नहीं कुतवा।"

मैं अपनी राय पर पहुँचता, इससे पहले ही सब कुछ हो चुका था। पलदार ने अपनी मजबूत और फड़कती भुजाओं से जैकी को उछाल दिया था, मेरे हाथों में उसकी टाँगें झटके के साथ ही निकल गयीं और अगले क्षण ही बाड़े के बाहर से उसकी पों पों उभर आई।

उसकी पों पों सुनकर पलदार जोर से हँसा और फिर हाथ झड़काता बोला, 'इतनी सी बात अब ठीक है न?"

मुझे उखड़ी हुई पट्टी याद आ गई। मैं तेजी से उधर बढ़ा—कहीं उसी रास्ते जैकी वापस बाड़े में न घुस जाए! पलदार मेरे पीछे पीछे चल कर उखड़ी पट्टी के पास गली में खड़ा हो गया था। मैं जैकी को देख रहा था, वह आसपास कहीं न था। शायद पलदार मेरी यंत्रणा भाँप रहा था, अचानक बोला, "वो देखो उधर।"

मैंने मुड़कर देखा, पिछले चौराहे बाद की लम्बी गली में बदहवास होकर भागता हुआ जैकी आ रहा था। भागते भागते वह झटका लेकर रुकता और जमीन पर नाक लगाकर फिर भागने लगता। मुझे उसकी इस निराली चाल पर हँसी आई। मैं भी खुलकर हँस पड़ा फिर पलदार से कहा, "यह पट्टी खड़ी कर दें?"

हमने पट्टी फिर खड़ी की, जड़ में मिट्टी के साथ कंकड़ पत्थर भरकर उसे दृढ़ किया और हिलाकर देखा—वह बाड़े की हिफाजत में अपने वजूद पर अडिग हो चुकी थी। पलदार ने एक बार और हाथ झड़काए और मेरे सामने हंसकर चल पड़ा। मेरी आंखों में मारे खुशी के आंसू चू पड़े थे, जिन्हें देखने की उसे जरा भी फुर्सत न थी।

जैकी फिर इधर उधर हो गया था, मुझे पता ही न चल पाया। मुझे जैकी के बारे में नन्दशरणजी का बताया वृत्तांत याद आया और मैं आशंकित हो गया। बाड़े से पृथ्वी पर उतरने जाय गए जैकी को पृथ्वी का बनाए रखना भी एक काम हो गया था। मेरी छाती पर से जैसे एक शिला सरक चुकी थी, मैं अपने को बड़ा हलका महसूस कर रहा था, अब मुझे कठिन तपस्या से मिलने वाली सिद्धि जैसा अपना यह हलकापन बचाये रखने की फिक्र लगी। मेरा वजूद इसकी अमलदारी के लिए उतावला मचाने लगा। मैं हाथ पैरों से मिट्टी झाड़कर चौराहे पर आया। चारों तरफ निगाह पसारी कि जैकी दिखाई पड़े। सहसा दायी गली से जैकी प्रकट हुआ। उसके पीछे पीछे तीन कुत्ते आ रहे थे, जो रह रहकर उसकी दुम सूंघते चल रहे थे। मैं उसकी तरफ बढ़ा और पुचकार के साथ पुकारा, 'जैकी जैकी!' उसने भयभीत आंखें उठाकर मेरी तरफ देखा। मैं उसको दुलारने के लिए करीब पहुंचा तो तीनों कुत्ते पीछे हट गये। जैकी मेरे पास पहुंचते ही सहमकर अंग सिकोड़ने लगा। मैंने उसकी गर्दन और पीठ पर थपथपी दी, तो वह जमीन पर अधलेटा सा हो गया। पुचकारते हुए यही क्रिया दोहराने पर जैकी ने मेरी तरफ आंखें फेरी—अपार याचना थी उसकी आंखों में। लगता है कि कुत्ता को भी इंसानों की तरह जार जार रो पाने का वरदान मिला होता, तो जैकी भी उन क्षणों में यही करने लगता।

मैं जैकी को हौसला बंधाकर सीधा नन्दशरणजी को ढूंढने गया। इस बार झिझक की जगह एक अनूठे आत्मविश्वास ने ले ली थी। मिलते ही मैंने उनसे जैकी को किसी सूरत में फिर बाड़े में न छोड़ने की मनाही बड़े अधिकार के साथ कर डाली। वे आंखों में गहरा अचम्भा लिए देखते रह गये। थोड़ी देर बाद प्रभाव में आये हुए आदमी की तरह बोले "नहीं, मैं

भला जैकी को बाड़े में क्यों धकेलूंगा तुमने इतना बड़ा काम किया है, यह खुशी की बात है। मैं उसका पूरा ध्यान रखूंगा कि वह फिर बाड़े की तरफ मुंह भी न उठाए।"

इसके बाद मैं रोज जैकी को देखने चला जाता था। जाते हुए उसके लिए सिंधिया की बेकरी से सूखे बिस्कुट खरीद ले जाता। कुछ दिन वह मुझसे सहमा-सहमा रहा, फिर बड़े चाव से मेरे दिए बिस्कुट खाने लगा। उसके साथ-साथ मैं उधर के दूसरे कुत्तों को भी बिस्कुट खिलाता। सब कुत्तों के बीच में खड़ा खड़ा वह निर्भय होकर बिस्कुट खाने लगा, तो मुझे अपार खुशी हुई। मैं देख रहा था कि उसके फालतू डर की गाठें धीरे-धीरे खुलती जा रही थीं और वह बाहरी दुनिया के साथ हलचल बढ़ाने लगा था।

यह समाचार कि मैं जैकी को बेकरी के बिस्कुट खिलाने जाता हूं शम्भूशरणजी ने सविस्तार पिताजी तक पहुंचा दिया था। एक दिन मुझे बुलाकर उन्होंने सारी पूछताछ की। मैंने संकोचपूर्वक सारा किस्सा बयान किया, तो वे बोले, 'ऐसा करें, जैकी को तुम्हारे साथ होस्टल भेज दें। इतनी लगन दिखाओगे, तो तुम उसे कुत्ते से इंसान बना डालोगे।"

मैं आंखें झुकाये बैठा था। पिताजी ने मेरे कंधे पर हाथ रखकर फिर कहा, "शाबाश!" मैं सुनकर गदगद हो गया। सहमा मेरी रुलाई फूट पड़ी, और ठीक इसके पीछे मैंने मुस्कुरा दिया—एकदम उजली और निष्कलुष मुस्कान रही होगी वह, जो आज भी अपनी याद भर से गुदगुदा जाती है।

८

छुट्टियां खत्म हो गयी थीं। वक्त कैसे बीता, कुछ हिसाब ही नहीं रहा। मुझे जैकी को छोड़कर होस्टल चले जाना पड़ा। पहले कुछ दिन मैं बहुत अनमना सा रहा। हर पल जैकी की याद सताती रहती। उसकी सोनलिया काया और उदास उदास आंखें अलग अलग भाव मुद्राओं में मेरी आंखों में मंडराती रहती। मैं जब तब घर पर चिट्ठी लिखने बैठ जाता। इस बार पिताजी मुझे जैकी के पूरे समाचार लिखते थे। शम्भूशरणजी के

हवाले से मुझे खबरें मिलती रही कि जैकी बाहर ही है, मौज म है, सबसे हिलमिल गया है, डरता नहीं, गुर्राता और लडता भी है। जैकी व हाल-चाल पढ़कर मैं मारे खुशी और आह्लाद म झूम उठता था।

लेकिन धीरे धीरे यह सिलसिला ढीला पडता गया। एक बच्चे के लिए दुनिया नित नये चोले बदलकर सामने आती है। वह उसके दिन और दिमाग को हमेशा नयी अदाओं स लुभाती रहती है। मेरे सामने भी पढ़ाई लिखाई, चित्रकला और सगीत ड्रामो से ठसाठस होस्टल की विराट दुनिया थी, जिसम जैकी के लिए हमेशा एक सी जगह बनाये रखना सभव न हुआ। उसकी याद धुए की गति से उठी थी, जो चौडा आसमान पाकर छितराती चली गई। जकी घर से जुडी अनगिनत यादो की लडियो म एक लडी बनकर कहीं खो चुका था।

२

ये बातें कितनी पुरानी हैं? एक कुत्ते की आयु के हिसाब स सोचें, तो इतनी कि जकी को शायद आज कहीं नहीं होना चाहिए—न बाड़े म और न बाहर! तब भी जैस उसकी उपस्थिति ही नहीं, अनुपस्थिति तक हर पल जीवित है—मेरे साथ! आप शायद यह सवाल जरूर करना चाहग कि जैकी से मेरी अगली मुलाकात हुई या नहीं? यदि मैं आपको इस सवाल की कगार तक साथ न ला सका, तो समझूगा कि यह किस्सागोई बेकार रही। लेकिन नहीं, मुझे यही लगता है कि आप इस सवाल का जवाब चाह रहे हैं। काश इसके जवाब म मैं उस व्याकुलता का चौथाई भी आप से बाँट सकता, जो मैंने जैकी स अपनी अगली मुलाकात करने जाते हुए अकेले भोगी थी।

जकी को देखे मुझे चार साल बीत चुके थे। उसको देखने की चाह मेरे अन्दर किसी सप सी कुडली मारे बैठी रहेगी और हल्के से इशारे स फुफकारकर फन उठायेगी, ऐसा मैं सोचता भी न था। होस्टल म फिर लौटना उस कस्बे म कभी हुआ ही न था, जिसम जकी को मैं न पहले बाड़े म और बाद मे बाड़े से बाहर देखा था। पिताजी पदोन्नति लेकर जयपुर आ बसे थ। चार लम्बे बरसो की परतो ने मेरे बचपन को कई गुना भारी कर

ढाला था। मैं कद काठी, चाल ढाल, आवाज और पहनावे तक से बड़ा नजर आने लगा था। स्कूल की बजाय मैं कालेज जाने लगा था। कॉलेज के एक ग्रुप के साथ ही मेरा उधर जाना हो रहा था—जैकी के कस्बे से सत्तर किलोमीटर दूर जिला मुख्यालय। वहाँ कोई नाटका की प्रतियोगिता थी, जिसमें मेरे कॉलेज के नाटय दल में मैं भी शामिल था। हम वहा लगभग दस दिन ठहरना था।

घलत वक्त जैकी की याद का दूर दूर तक भी कोई निशान न था। वहा पहुँचकर भी शुरू के चार पाच दिन हमारी प्रस्तुतियो ने हम सास तक न लेने दी। जैकी जसे अभी तक केंचुल चढे साप सा बिना हिले डुले भीतर पडा था। तभी हम फुर्सत मिली। हमारी प्रस्तुतिया निपट चकी थी और हमे सिर्फ परिणामो की प्रतीक्षा थी। हमम से ही किसी न 'धोरे' देखने की इच्छा प्रकट की थी। यही था वह इशारा! वह कस्बा, जिसमे मैंने जैकी के साथ अपने बचपन का एक मजेदार हिस्सा बिताया था, रेतीले टीबो के लिए खूब प्रसिद्ध था। कुछ बडे होने पर मुझे फिल्मो के माध्यम से ही पता चला था कि उस बेरौनक कस्बे मे भी एक प्रसिद्ध होने जैसी चीज थी—कस्बे के एक छोर पर पसरे हुए सोने के बुगदे जैसी पीली रेत के धोरे! फिल्मो म पर्दे पर देखे इन्ही धोरो को जीन जागते देखने की बात चली थी, कि मुझे अपने भीतर आधी सी उठती जान पडी। वह आरपार गलिया, हवेलियो, सेठ सेठानिया और विशाल बाडा का कस्बा मुझे जैकी के माफत पुकार उठा। सबसे पहले जैकी और फिर गब्दरणजी ने भी मुझे बुलाया। मैंने बढ चढकर 'धोरे' देखने की बात का समथन किया और इस पर आम सहमति हो गई।

बस से डेढ घटे की यात्रा थी। मेरे अलावा सब पर स्वच्छन्दता और मस्ती तारी थी। मैं चुपचाप बैठा हुआ बस की खिडकी से पीछे भागता बोरटिया का जगत देख रहा था। मेरे पास बैठे साथी न मुझे दो तीन बार कोंचा कि कहा खो गया हूँ! मैं उसे क्या बताता? मैने किसी को नहीं बताया था कि मैं इस जगह स परिचित हूँ—शायद इस डर स कि कहा जकी के बारे म कुछ मुह से निकल न पडे! मेरे साथियो के लिए जैकी का क्या मोल ठहरे, इसकी कल्पना ही दुश्वार थी। वे सब उस जगह क

पले बढ़े थे, जहां मैंने कुत्ता को या तो लोगों के घरों में जंजीरों से बंधा देखा था, या फिर नाजुक नफीस गोदियों में इठलाते! जैकी जैसे कुत्ता का जिन्दगी में उनकी दिलचस्पी जगाना, उन्हें अपने पर हँसने की दावत देना था। इसलिए मैं अपने में लीन चुपचाप बैठा था, और मेरी चुप्पी में जैसे मिसरी घुलती जा रही थी। इस मिसरी की डली का नाम था— जैकी!

इन चार बरसों ने जैकी पर क्या क्या रंग चढ़ाये होंगे? वह मुझे पहचान तो लेगा? पूरी यात्रा में उसके सामने आनेवाले स्वरूप की कई कई कल्पनाएँ मेरे मन को आच्छादित किये रहीं। रास्ता जैसे छोटा होने की बजाय लम्बा होता जा रहा था। किस पल जाकर मैं जैकी के सामने खड़ा होऊँगा इसी मिठास भरी व्याकुलता से मैंने सबके साथ अकेले यात्रा पूरी की।

मेरे साथी बस से उतरते ही 'चोरा' का रास्ता ढूढ़ने लगे। उनकी पूछताछ से खिचकर तांगवाले दौड़े आए और एक प्रकार की अफरा तफरी मचने लगी। हर एक तांगवाला अलग अलग ढंग से उन्हें लुभाना चाहता था कि गांव की सीमा तक वे उसके तांगे में चले चलें। मुझे मौका सा लगा और मैं चुपचाप वहां से सरक लिया। मेरे कदम कस्बे का चप्पा चप्पा पहचानते थे, छोटे से छोटा रास्ता चुनकर वे मुझे वहीं ले पहुँचे— जैकी के बाड़े! बाड़ा ज्यों का त्यों मुंह बाए सा मौजूद था। मैंने चाकर नजर पसारकर देखा जैकी शायद कहीं नजर आ जाए। हल्का सा संशय मन में जन्मा कि मैं उसे पहचानने में न चूक जाऊँ! परन्तु तत्काल ही अन्दर से आवाज आई—नहीं! जैकी कहीं होता, तो नजर आता। आखिर मैंने नन्दनारणजी का दरवाजा खटखटाया।

नन्दनारणजी हर भांति जहां के तहां बने हुए थे। अलबत्ता उनकी पालिश बीतते बरसों खुरच डाली थी। उनके मोटे तेल से सने रहनेवाले बालों में से सफेदी बढ़ चढ़कर ताक झांक कर रही थी। मैंने अपने अचानक चले आने के बारे में सविस्तार बताकर वजन इस पर रखा कि मैं उनसे मिलने चला आया हूँ तो वे भाव विभोर दीखने लगे। मेरे पिताजी के दबदबे का भार माना फिर से उनके कंधों पर उतर आई। वे पिताजी का

बुरी तरह याद करने लगे। बात बेबात खिलखिलाने की उनकी आदत भी यथावत थी, जिससे कांपने लगा। हुआ मैं असल बात का इंतजार करने लगा। आश्चर्य की बात थी कि उन्होंने मेरी अथाह ललक पर कोई ध्यान नहीं दिया, जैकी के बारे में एक शब्द भी नहीं कहा। मुझसे रहा नहीं गया और बरबस मैंने पूछा, "वह कैसा है, जैकी ?"

"जैकी ?" अपने ललाट में बल डालते हुए उन्होंने याद करने वाली मुद्रा में कहा, "वह बाड़े का कुत्ता ?"

"हां, जिसे मैंने बाड़े में बाहर ।"

मेरा वाक्य पूरा होने से पहले ही नन्दशरणजी चिहुंक पड़े, 'अरे हां, याद आ गया लेकिन जैकी तो कभी का मर चुका !'

"नहीं !" मेरे मुंह से बेसाख्ता निकल पड़ा।

"हां, भई !" वे नसीन किस्म की तटस्थता धारण किये हुए बोलने लगे, "उसे मरे तो बहुत दिन हो गये।"

"कैसे मरा ? किसने मार डाला उसे ?" पूछते हुए जैसे मेरी जीभ में ऐंठन हुई।

"एक ट्रक ने।" वे बताने लगे, "लेकिन जैकी खुले में मरा, बाड़े में नहीं। उसे जरूर किसी की नजर लग गई होगी, कैसा प्यारा कुत्ता था। तुम्हें शायद पता नहीं, वह किसी एक गली का कुत्ता नहीं था। पूरा कस्बा उसका अपना था। नहीं तो वह वहां कैसे पहुंचता ? बाजार से चार गली बाद कृषि मण्डी वालों की बाईं पास सड़क है न, वहीं। देखनेवालों ने बताया कि जैकी की कोई गलती नहीं थी, वह सड़क के किनारे अपनी मौज से चल रहा था। पीछे से लड़खड़ाती ट्रक आई और उसे बचते बचते भी चपेट में ले लिया। ड्राइवर नशे में धुत्त था, जैकी को कुचलकर खुद भी मारा गया। ट्रक सड़क में पलटा खाकर माचिस की डिबिया की तरह मुड़की पड़ी थी। मुझे क्या पता लगता, अगर बच्चे आकर नहीं बताते। मैं खुद वहां गया था। जैकी का पिछला हिस्सा तो सड़क पर छितरा पड़ा था, लेकिन मुंह एकदम सलामत था। मरने के बावजूद उसकी आंखें खुली थीं। मैंने उसे तुरंत पहचान लिया कि अपना जैकी ही है ।'

बोलते बोलते शब्दशरणजी निःशब्द हो गये। कुछ देर मुझे घूरकर

उन्होंने रुक फिर सहमकर पूछा, "तुम रो क्यों रहे हो?"

मेरे पास इसका कोई जवाब न था। हाँ, मैंने खुद जाना कि मेरी आँखों पर पानी की चादर चल चुकी है। दोनों आँखें हथेलियों से पोंछकर मैं दादाशरणजी की आँखों में झाँकने लगा। पल भर में ही मुझे अपना इच्छित दृश्य नजर आया—मेंढक की मनहूस एकमेव जवाँ की लाश! पूरा धड़ खून से लिथड़ा हुआ, मगर उसका प्यारा मुखड़ा ऊपर उठा हुआ था मेरी तरफ! मैं दादाशरणजी की आँखों के पार, उसी की आँखों में झाँकने लगा था। वे भोली आँखें आज याचना से नहीं, कृतज्ञता से भरी थीं। भला जैसी मेरे किस उपकार के लिए कृतज्ञता जतला रहा था? बचपन से लेकर आज तक मैं न जाने कितनी बार इस जिज्ञासा के अथाह समुद्र में तैरता उतराता रहा हूँ, शायद कभी कोई मोती हाथ लगेगा!

# विरासत

मदजी थे, ठीक मदजी। अपनी सदैव की पुर्तीली चाल चलते हुए उन्होंने रोड लाइट का दायरा पार किया, तो मैं अच्छी तरह पहचान गया। जैसा कि अधिकांश लोग करते हैं। ममखरी करने के लिए ही मैंने उन्हें पुकार-कर पूछा, "कैसे मदजी, अब रात को?"

"कुण बीरा?" रुकते और मेरी ओर मुड़ते मुड़ते उन्होंने अपनी हथेली का आला पर छज्जे की नवम में ठहराकर पूछा। रात और वह भी सर्दी की रात। धूप छोड़, रोड-लाइट का भी कोई बेहिसाब उजास नहीं कि आला क्यों लगे। पर मदजी की किसी बात में तक ढूढ़ने का कष्ट तो कभी की पुलिस ही नहीं करती, तो मैं क्या करता। कुछ करीब जाकर मैं जस उनके इस छज्जे की जद में पहुँचा और बोला, "पहचाना नहीं?"

"नहीं बीरा!"

"यह तो मैं हूँ, सज्जन।" मैंने नाम बताया।

"जैमन का छोरा?"

"हां" मैंने हामल भरी।

और मदजी मेरे और करीब सरक आये, "रात को जल्दी घर जाया करो, बीरा! तुम्हें पता नहीं, लाठियाँ चल गईं तलवारें निकल आईं खून खराबा हुआ अब कोई भरोसा नहीं!" आखिरी वाक्य तक पहुँचते पहुँचते उनकी आवाज फुसफुसाहट में तब्दील हो गई और आवाज के साथ ही एक कँपकँपी किसी अनजानी ठौर से उभर आई।

"कहाँ? कब?" मैंने चौंककर पूछा।

"कहाँ? कब?" उनकी आवाज फिर ऊँची हो आई और लगा कि

मरे अनजान हाने पर व रीम म आ रह हैं, "स्टशन के रास्त म, और कहाँ ?"

"किसलिए ?"

'किसलिए का मुझे नही पता पर मैं क्या कभी झूठ बोलता हूँ ?" कहकर उ होन अपन हाथ को अपनी खास अदा म झटकाया और चल पड़े। मैंने दो-तीन बार पुकारा, पर वे कहाँ सुनन लगे !

मैं अवम सयाना हुआ हूँ, मैंने मदजी को बावरा ही देखा है। पर मैं अभी तक यह तय नही कर पाया हूँ कि वे क्या सचमुच बावरे हैं और हैं तो कहा स ? उनके अतीत के नाम पर अलग-अलग मुहो से अलग-अलग किस्से सुन हैं। सबसे पहले ता अपने मा बापू से ही सुना कि मदजी क भाइया न धन के लोभ म आकर इन पर किसी बगाली तान्त्रिक से टोना करवाकर इनकी यह गत बना दी। कहीं से सुना कि इनका बेटा ट्रक की चपेट मे आकर मरा, तबसे इनका चित्त बेकाबू होकर पटरी से उतर गया। और भी कई किस्से जो सब याद ही नही रह सके।

जो हो, एक तरह से कह सकता हूँ कि मेरा और मदजी का पूरा दिन प्राय साथ साथ ही व्यतीत होता है। मैं इस कस्बे के कस्बाई बाजार म उसी पीपल के सामने पान बीडी की दूकान लगाता हूँ, जिसके गट्टे पर बठ कर लोगो के अनुसार मदजी अपनी 'मूग' (बावरापन) बिखेरते है। मुझे भी सचमुच कई बार लगता है कि इस पीपल मे किसी जिन या प्रेत का वास है जो इसके नीचे आते ही मदजी पर सवार हो जाता है और व चारो दिशाओ मे आग फेंकन लगते हैं। मेरे सामने यह सिलसिला उतना ही पुराना है, जितनी पुरानी मरी दूकानदारी।

मुझे दूकान लगाय दो दिन ही हुए होगे कि मैंने पहले पहल मदजी को पीपल गट्टे पर प्रकट होते देखा।

शाम हो गई थी। आस पडौस की चाय दूकानो की भट्टिया दुबारा जलाई जा रही थी और सीलनखाई लकडियो का पीला पीला धुआं चोफेर घुमड रहा था। पूरे दिन का मद गुबार भी बाजार के मुह पर छाया हुआ

था। मैं मुंह पहचाने दो ग्राहकों के लिए पान लगा रहा था और साथ ही उनसे बातें भी कर रहा था, तभी उत्तर की ओर प्याऊ के पास तीखा शोर सुनाई पड़ा। सब निगाहें एक साथ मुड़ीं। मदजी कभी दायां तो कभी बायां हाथ जमीन की ओर झटक-झटककर मुंह छूट गालियां बकते, अपने नंगे पैरों कूदते-से आ रहे थे और पीछे तीन चार बाल गोपाल। मैं मदजी को जानता तो था, पर उनका यह रूप पहली बार देख रहा था। शायद सबसे ज्यादा भौंचक मैं ही था। मेरी मामूली निगाहों तले जितने चेहरे आये, मैंने सबको देखा होगा और लगा होगा कि सब चेहरों पर मदजी की इस हालत से जन्मा कौतुक रस विराज रहा था।

मैं हड़बड़ा-सा गया।

मदजी का चेहरा ही नहीं, जैसे उनका अंग-प्रत्यंग धनुष कमान की तरह खिंचा जा रहा था और उन्होंने अपने पट का समूचा जोर गले में ठेल रखा था। जरा सी देर में वे पीपल गट्टे पर चढ़ गये। एक बार चुप हुए। उनकी नाक खिंचकर जैसे ऊपर हो गई। चुप होकर उन्होंने नाक को और ऊपर खींचा और गट्टे की गोलाई में फुर्ती से चक्कर पूरा किया, फिर ठीक मेरे सामने आकर थम गये। मैंने गौर किया कि उनकी रीसाई आंख भरे चेहरे पर ठहरी हुई है। उन्होंने मुंह ऊंचा उठाया और बोलने लगे, 'मर गये, सब मर गये हैं कोई जिन्दा नहीं। कुत्ते स्साले यह खानदार दिनभर खाने की कुर्सी गन्दी करता है स्कूल में दारू की भट्ठी है, उसे मेरा बाप बरामद करेगा ?"

मदजी फिर कुछ देर चुप रहे। सप के फन की तरह अपनी गर्दन को डुलाया। मैंने देखा, अब कई चेहरों पर से वह कौतुक रस लोप हो गया और वहां अचम्भे और दुःख की छाया मंडराने लगी।

पीछे से एक बालक गट्टे पर चढ़ा और मदजी के कमीज को झटककर फिर उतर भागा।

'जान से मार दूंगा ठहरो मादर !" कहकर मदजी गट्टे से कूद पड़े और उसी तरह हाथ झटकते, कुलांचें भरते बाहर हो गये।

बाजार में आई हलचल कुछ देर और नहीं थमी।

लोग मुसकाते मुसकाते अपने धंधों में उलझने लगे।

मुझसे कुछ देर पान की डंडी उठाते नहीं बनी, तो मेरे ग्राहकों में से एक वाला, 'क्या हुआ भइये ? यह भदजी के खटके हैं बोलो, इस साले को पता है कि स्कूल में दारू की भट्ठी है ।"

'इसे कैसे पता ?" मैंने पूछा ।

'बावरा है रे !" उसने सयानेपन से कहा, "छोरों ने छेड़ दिया होगा और कहीं से दिमाग में खयाल आ गया होगा बस बक लिया " कहने वाले ने गर्दन झटकी और मुस्करा दिया ।

इस बात को बरस बीते, पर अभी मुझे साफ नहीं कि छोरों के छेड़ने से स्कूल में दारू की भट्ठी होने का क्या सबब हो सकता था ? और भी उलझन तो तब हुई, जब स्कूल का चपरासी भीमाराम छः महीने बाद ही स्कूल बाउण्ड्री में गैर कानूनी दारू बनाने के जुर्म में पकड़ा गया।

इस घटना के बाद, जाने कैसे मैं भदजी के नये शगूफों का इन्तजार करने लगा । वे पीपल के प्रेत से मुक्त कहीं आते जाते दीखते, तो या तो अपनी आदत मुताबिक खुद ही पुकार लेते, या मैं ही पहल कर देता । कई बार वे बालते ही पहचान जाते और कई बार अपने खास अंदाज में पूछ भी लेते 'कुण बीरा ? पहचाना नहीं बीरा ।"

बातचीत भी इसी तरह होती । कभी बहुत छोटी सी, तो कभी मगजी के गाव के हर आदमी से घनिष्ठ परिचय और उनसे जुड़े संस्मरणों की लंबाई तक खिंच जाती ।

एक दिन दूकान से निपट कर घर जा रहा था । सर्दी थी । नौ-दस बजते-बजते रात एकदम सन्नाटे में डूबती जा रही थी । हल्की हल्की धुंध उतर रही थी । तीन गलियों का बाजार पार करने के बाद, सूनी और नगरपालिका के खंभों पर लटकते फ्यूज बल्बों के अंधेरे में दबी हुई गलियों में, मेरे अन्दर का उजास और कल्पना का अभ्यास मेरे साथ था ।

सेठ धनराजजी की हवेली पार की ही थी कि आवाज आई, "कुण है, बीरा ? '

मैंने कदम रोके और अंधेरे में देखने लगा ।

"बोला नहा  कुण है ?"

"मदजी !" मैंने जवाब दिया, "यह तो मैं हूँ, सज्जन  पहचान लिया ?"

"हाँ हाँ  पहचान लिया  ।" आवाज के साथ साथ अँधेरे म से मदजी सरकते हुए आ गये। मुझे अचम्भा हुआ  अर दोपहरी म घूर-घूरकर दखनेवाले मदजी आज फकत एक बार बोलते ही पहचान कैसे गये।

"अब, घर ?" मदजी करीब आकर बोले।

"हाँ, मैं तो घर जा रहा हूँ, पर आप इस ठड और अँधेरे म ?'

"सेठा की हवेली की हिफाजत  " उनके बोलने से मुझे लगा कि अँधेरे म अदश्य उनके चेहरे पर व्यग्य की लकीरें जरूर खिची होगी।

"क्या, आपका यहा क्या धरा है ?" मैंने मजाक करने भर का पूछा, "या सेठ ने इस चौकीदारी की तनख्वाह बाध दी ?"

उन्होंने मजाक पर बिलकुल गौर नही किया और फिर पूछा, "तू है, तो सज्जन ही ?"

'हाँ  कम से कम एक तो वही हूँ  ,?"

"तो चल, मेरे घर  "

मैं इस प्रस्ताव से चौंक पड़ा।

यह आज कौन सा नया बावरापन है ?

मदजी का घर  यह मुझसे छिपा नही है। मुझसे क्या, सभी जानते हैं कि प्रमुख्याल मिडिल स्कूल से सटा हुआ, ढहकर खडहर हो चुका और चारो कोनो चौपट मदजी का घर ही है। लोग कहते हैं, भाइयो की हिस्सेदारी बँटी तो मदजी के हिस्से यही घर आया। इसके ढहने के अन्तिम सिलसिले का तो मैं भी साक्षी हूँ। लोग इसे सौ बरस पुराना बताते हैं। कहते हैं, इस कस्बे को जिस साल पास की रियासत के राजा ने अपने नाम पर बसाया, उसी साल यह हवेली मदजी के पुरखो ने यहाँ बनवाई। इस हवेली के ढमढेर मे बचीखुची किसी छत के नीचे मदजी अपने पूर-पल्ल रखे हैं और मन की किसी तरग मे यहाँ स्नान और रोटी-पानी भी करते हैं। पर मुझे अपनी इस हवेली म, जिसके पास फटकने से माएँ अपने

मदजी के गले की शिराएँ उभर आईं। ललाट पर खिंचाव और पसीना गट्टे पर खड़े खड़े ही पहलू बदला और बोलते गये, "खा गये सारी दुनिया हजम इनके पेट मे फाड़ो इनका पेट जाने कितना सोना चांदी और खेत पट्टे निकलेंगे ।"

मदजी पता नही क्या-क्या बोलते, तभी पहलवानी डील डौल वाला नंगे-बदन आदमी कही से निकलकर आया और गट्टे पर चढ गया। उसकी आंखो म खीरे (अगारे) उछल रहे थे। उसने अपना चौडा पजा मदजी की गदन पर गडाया और उन्हें नीचे धकेल दिया। मदजी सीधे जमीन पर ठहरे। उठने को सँभलते मदजी कि उसने उतरकर एक पूरे हाथ की जमा दी। इतने मे गल्लेवाले केशरोजी भागे। मैं तो जैसे अपनी ठौर ही चिपककर रह गया।

आज से पहले मदजी को पिटते कभी नहीं देखा था। पीटने वाले का डील डौल देखकर मैंने सोचा कि अब मदजी मे कुछ बचा भी है, या नही! केशरोजी ने पहुँचकर उसे एक तरफ किया कि मदजी उठ खडे हुए, "मार मार जितना जोर है, आजमा मुझ पर जानता हूँ, तू सुबह से मेरे पीछे घूम रहा है तू अपने सेठ की नमक हलाली कर, पर वह तुझे भी नही छोडेगा ।"

वह केशरोजी और दूसरो के रोके रुका था। पर उसकी आँखें अब भी गुस्से से बाहर निकल रही थी।

"कौन है तू ?" किसी न आखिर उससे पूछ ही लिया।

"यह तो बावरा है इसकी बकवास से क्या होता है कोई नहीं सुनता ।" केशरोजी ने शायद उसे पहचान लिया था और उसे तसल्ली देन लगे।

मदजी कुछ देर खडे खडे हाँफते और बोलते रहे, फिर पत्थर ढूँढने के लिए मुडे और मुह ही मुह मे बडबडाते हुए एक ओर चले गये।

नहीं, ठीक था, दो-चार पड जाती तो दिमाग कुछ ठिकाने आता ।" कचिरा और उस्तरा म धार लगानेवाला सिकलीगर बोला। यह सिकलीगर इसी पीपल की छाया म अपना चक्का लेकर बैठता और मदजी के क्रोध म सबसे ज्यादा सताया जाता। मदजी के धार लगाना शुरू करते

ही, यह अपना धधा छोडकर किनारे हो जाता और उनके लौटने पर ही लौटना।

"इस किराड (वनिये) की यह हिम्मत गाँव के गूगा-बावरों के पीछे अपन लठैत लगाता है यह तो भेदाराजी न बरज दिया, नही तो देख लेते उस मुस्टडे का ।' मूज वाँस वाले ओमजी अभी बडबडा रहे थे।

एक बात है यह मदिया खबर लाता है, उसमे कुछ न कुछ तन तो होता है ।" बूढे प्रेमसुखजी बोले।

"तत हो या पत किसी के घर मे झाँकना किससे बरदाश्त होता है। तुम हम से भी नही होता सच कहूँ ।' प्रेमसुखजी के जोश पर इस अनुत्साहजनक उत्तर से पानी पड गया। दोनो साथ साथ मेरी दूकान आ पहुँचे। प्रेमसुखजी को दिनभर पान चरने की आदत।

बाजार धीरे धीरे अपने म लौटने लगा।

कोई दस दिन हो गये मैंने मदजी को नही देखा। शायद ही कोई, मुझे छोड, उनको याद कर रहा था। हाँ, सिक्लीगर निश्चितता से अपना पहिया घुमाता, उससे कचियाँ उस्तरे रगड रगडकर चिनगारियाँ उछालता अपने भलला का शुक्र मनाता होगा।

मेरे तो मदजी के लिए पूछने का बात होठो तक आ आकर ठहरने लगी। पूछा किसी से नहीं गया। पता नही क्या सकोच था ? शायद यही रहा हो कि इस गूगे बावरे म फालतू दिलचस्पी दिखाना, कोई समझदारी की बात नहीं मानी जायेगी। फिर अगर मदजी का पूछू, तो कस्बे म और भी दो चार गूगे-बावरे है, उनकी मुझे क्यो फिक्र नही ?

मन मे बात उठती और दब जाती।

आखिर मुझे लगने लगा कि बाजार मदजी के बिना सूना सूना हो गया है।

मुझे किस्म किस्म के अनुमान होने लगे। क्या पता, सेठ कानदानजी ने अपने लठतो से मदजी को लम्बा न करवा दिया हो ! सेठजी के हाथ

बहुत लम्बे हैं। एक प्रान्तीय मन्त्री तो उनका सगा-सबधी है। उनकी सास और उनके दमन्थे को सरे-बाजार चुनौती देना कोई आसान काम है ?

जो हो, मदजी को याद करते-करते बेचनी बढ़ती ही गई। मैंने निश्चय किया कि मैं आज उनकी खबर लेने उनके घर जाऊँगा। कम से कम वहाँ तक तो मैं जा ही सकता हूँ।

दिन की आखिरी चमक बची हुई थी कि मैं अपनी दुकान समेटने लगा।

"कैसे सज्जन, आज जल्दी ही ?" पान खाने को पहुँचे 'क्लाथ स्टोर' वाले नन्दू ने पूछा।

"हाँ, आज घर पर थोड़ा काम है।"

"पान तो खिलाकर जा ।"

मैंने सोचा कि इस एक को तो हाथ का उत्तर दे ही दूँ, पर तुरन्त ही मेरी आँखों के आगे मदजी के घर का अँधेरा और उनके ठिकाने तक पहुँचने के मार्ग की कठिनाइयाँ घूम गई। सूरज तेज-तेज डूबता जा रहा था। मैंने मन पक्का किया और मुकर गया, "नहीं यार, बापू की तबियत कुछ ठीक नहीं ।"

फिर वह कुछ नहीं बोला।

मेरे पैर यों उठने लगे, जैसे मैं सचमुच ही अपने बापू की तबियत की चिन्ता में घर जा रहा होऊँ।

सूरज शायद धरती के किनारे आज अपनी आखिरी साँसें ले रहा था।

मदजी के घर तक पहुँचा, तो सन्नाटा पूरी तौर पर नहीं खिचा था। एकाध औरत अपने घर के आगे बैठी बरतन माँज रही थी और दो तीन बच्चों ने कोई 'रम्मत' माँड रखी थी।

मैंने देखा, अँधेरा अब सब कुछ लीलने ही वाला है, पर फिर भी संकोच मुझ पर हावी होने लगा। देखनेवाले क्या सोचेंगे ? इसको इस गूँगे बावरे से कौन-सा 'कमतर' पड़ा है ? पर मैंने सोचा कि अँधेरे के घिरने तक देर बहुत हो जायेगी और संकोच को परे धकेलते हुए मैंने मदजी के घर की बिखरी हुई सीमा में पैर बढ़ा दिया।

बीच मे खाली जमीन थी, जिसमे खड्डा के साथ साथ नाम-बनाम बटे और घास उगी हुई थी। जिसे एक शब्द मे 'अलसेट' कहा जाये। कुछ परे एक दीवार रामभरोसे सी खडी थी, जिसकी बिना दरवाजे की चौखट मे से ढहे हुए आसरो का मलबा पडा दीख रहा था।

मैंने चोर की मानिंद धीरे से चौखट मे मुह डाला। दायी तरफ एक साबत आसरा दीख पडा। इसकी झुकी हुई चौखट का एक दरवाज़ा अधढका पडा था।

मैंने चौखट तक जाकर हल्के से आवाज दी, "मदजी आ मदजी!"

कोई जवाब नही आया।

पर जाने कैसे मुझे भरोसा हो गया कि मदजी अन्दर हैं। मैंने दरवाजे की जग खाई कडी को हल्के-से बजाया। मुह दरवाजे के करीब झाँककर आवाज लगाई, "मदजी!"

दो तीन बार पुकारने पर अन्दर से दबी दबी आवाज आई, "कुण है, बीरा?"

"मदजी, खोलो मैं सज्जन हूँ!" मैं थोडा ऊँचा बोला।

और जैसे कोई करट दौड गया हो, पलभर मे ही दरवाजे के पल्ले चीख पडे और आसरे के अँधेरे म मेरे सामने खडे मदजी को मैं उनकी स्थाई छवि के कोणा से पहचान गया।

अब अँधेरा पूरी तौर पर घिर आया। जैसे एक मुद्दत ही मदजी के घर का सन्नाटा घना हो गया।

"सज्जन बीरा!" मदजी कुछ पल ठहरकर बोले।

मुझे राहत मिली कि उन्होने पहचान तो लिया। इत्ते म वे फिर बोले, 'आ बीरा अन्दर आ जा!'

"पर मदजी।" मैं बोला।

"अँधेरा है अँधेरे मे डर लगता है न?" बोलकर मदजी चौखट से बाहर निकल आये। फिर बोले, "एक बार ठहर मैं अभी उजाम करता हूँ।'

मुझे लगा कि मैं कहाँ फँस गया!

मदजी को जीता जागता देखते ही, मुझमे उनको लेकर जन्मी बदनी

पलभर में काफूर हो गई। इसकी ठौर इस माहौल से जन्मी अमूर्त समा गई।

मैं सोचने लगा, यह मदजी क्या आदमी है? अब ढहे-अब ढहे ऐसे आसरे में निर्भय होकर कैसे बैठा रहता है? और भी सवाल उठने लगे कि पता नहीं किस ढेर से एक लालटेन उठाए मदजी लौट आए। अँधेरे में अनेक क्रिया-कलापों का अनुमान करता रहा। शायद उन्होंने लालटेन का काँच उतारा और उसकी पुरानी कालिख अपनी धोती के छोर से छुड़ाई, फिर लालटेन के पेंदे को हिलाकर देखा कि अन्दर तेल बजता है या नहीं? तेल जरूर था, क्योंकि उन्होंने कहीं से दियासलाई निकाली और घिसकर बत्ती जला दी।

एक पीला उजास उस श्मशानी माहौल को उजागर करके और मनहूसियत फैलाने लगा।

मदजी ने निश्चिंतता से लौ को सम किया और काँच लगाकर लालटेन हाथ में लटका ली।

उजास में मैंने मदजी को गौर से देखा। धोती सदैव की तरह मैली-कुचैली और बेतरतीब लपेटी हुई, पर वैसे ही अधफटे कुर्ते की ठौर आज वे नंगे-बदन थे। बाहर तीखी ठण्डी हवा चल रही थी। यहाँ चाहे फूटी ही सही, दीवारों की ओट थी तब भी, ठण्ड तो आखिर ठण्ड थी।

मेरी निगाह मदजी के चेहरे पर पड़कर ठहर गई। लालटेन के पीले उजास में मैंने देखा, उनके एक गाल पर सप्ताह-दस दिन पुरानी खिचड़ी दाढ़ी, दूसरे पर ठौर-ठौर छूटे हुए गुच्छों के बावजूद खुरची हुई। मदजी का चेहरा इस तरह बड़ा अजीब हो गया था। कहा जाए तो—डरावना!

"आ, अब चला आ!" कहकर मदजी ने लालटेन ऊपर को की और पहले खुद आसरे में घुसे और फिर पलटकर मुझे रास्ता दिखाने लगे।

मैं अब भी पशोपेश में था। मदजी के घर का सन्नाटा जैसे मेरी छाती पर चढ़ बैठा। मेरे पैर नहीं उठे। आखिर मैं पिण्ड छुड़ाने की गरज से बोला, "नहीं, अन्दर नहीं आऊँगा देरी बहुत हो चुकी।"

"क्यों?" मदजी की आवाज फिर पहले की तरह डूबने-डूबने को हुई, "अब अँधेरा कहाँ है, उजास में भी डर लगता है क्या?"

"नहीं, डर की तो कोई बात नहीं मैं तो फकत देखने आया था।" मेरे मुह से जसे बिना विचारे ही निकल पड़ा।

"देखने ! क्या देखने ?" मदजी ने पूछा।

"आपको इत्ते दिनों स नहीं देखा, इसलिए ।" मेरी छाती पर बढता बोझ इस बात से कुछ हलका होता जा पड़ा।

मदजी फिर कुछ पूछते, इसस पहले मैंने ही पूछना मुनासिब समझा, "क्या बात हुई, मदजी काई मांदगी (बीमारी) थी क्या ?'

'तू अन्दर तो आ पहले, बीरा बाहर खड़े खड़े ही सब पछ लेगा क्या ?" मदजी इतनी नरमाई स बोल कि एक अजब सी लाचारगी का अहसास मुझे झकझोर गया।

मैं खुद को उस आसरे मे धकेलने को तैयार हो गया। लगा कि डर इस आसरे का ऊपर ढह पड़ने का उतना नहीं जितना कोई और है। पर और क्या ? आखिर मैंने खुद को लगभग धकेलते हुए चौखट पार की और तीन चार कदम दूर खड़े मदजी के ऐन करीब जा खड़ा हुआ।

अब डर के साथ साथ किसी असह्य ढग की तीखी बदबू का अहसास मेरे नथुने चिचाड़ने लगा। आसरा खास बड़ा नहीं था, लालटेन का उजास जैसे एकत्र होकर थोड़ा सँजार हो गया था। चौफेर तररावाली गली, बदरंग दीवारें आगन मे कच्चे पक्के का कुछ अनुमान होना मुश्किल। दीवारों की जड़ों के आसपास झड़े हुए चूने का ढेर और ऊपर पुरानी डिजाइन वाली छत, जो कहीं कहीं स झुकी हुई या छेदयुक्त। पर सब से दुखदायी थी वह तीखी बदबू जिसके बाबत एक ही अनुमान हुआ कि मदजी जरूर रात बेरात यहीं कहीं पसाब करते रह होंगे।

"बैठ ।' देर तक आसरा टटोलती मेरी निगाहों न जसे ही मदजी की तरफ देखा, वे फटाक से बोल पड़े। उनके हाथ क इशारे के साथ मैंने जिधर देखा, वहाँ छोटे पायों की एक खाट बिछी थी। खाट पर मैल की लोई जैसी शक्ल म एक गूदड़ पड़ा था।

मदजी ने इस बार जुबान से नहीं, हाथ से काम लिया और मुझे कुछ स्नेह और कुछ कठोरता से पकड़कर खाट तक खींच लिया। खाट की इस पर जाकर मैं टिक गया। मदजी ने पहले से तय किसी कील पर लालटेन

लटका दी और आकर उसी खाट पर मेरे सामने बैठ गए।

"आपको ठंड नहीं लगती ?" पूछने के साथ ही मुझे याद आया कि मदजी तो गूँगे बावरे हैं और मुझे फिर बेचैनी ने घेर लिया।

"तुम्हें पता है, आज रात को परमी मास्टरनी क्या करेगी ?" मेरे सवाल पर जैसे उनके कान थे ही नहीं, उन्होंने बहुत कौतुकपूर्ण लहजे में खुद सवाल कर डाला।

"परमी मास्टरनी !" मेरा इस अचीते नाम पर चौंकना बजा नहीं था।

"हाँ !" मदजी ने बड़ी अदा के साथ हामल भरी और अपने दाढ़ीवाले गाल पर हाथ रखकर मुझे घूरने लगे।

मुझे चटपट याद आया कि तीन दिन पहले परमी मास्टरनी की बूढ़ी सास की मौत कुए में पड़ने से हुई थी। लोगों ने तरह तरह की बातें कही थीं। उनमें एक यह भी थी कि परमी मास्टरनी ने अपनी बूढ़ी सास का माल मत्ता तो पहले ही मीठी बनकर सबका लिया था। अब डोकरी उसके लिए बोझ थी और वह उसको मान सम्मान से तो क्या, वक्त से भी रोटी नहीं देती थी। कहते हैं, डोकरी मरी उस दिन तो परमी मास्टरनी स्कूल जाते वक्त उस पर हाथ भी उठा गई थी। डोकरी के लाडले ने भी बराबर अपनी घरवाली को चुप रहकर समर्थन दिए रखा था। दोपहर में बेटा बहू बाहर थे, तो डोकरी गाँव के किनारे सूखे और सूने पड़े कुए में जा पड़ी थी, उसकी जूतियाँ पास पड़ी देखकर किसी राहगीर ने थाने में इतला कर दी, तो थानेवालों ने ही लाश खिंचवाई। सभी कुछ हुआ होगा, पर मदजी को इस बवक्त परमी मास्टरनी कैसे याद आ रही है।

"परमी मास्टरनी आज अपनी सास का ओसर करेगी।" अचानक मदजी झल्लाए से मुँह को विरूपित करते बोले।

'ओसर ? ओसर तो तेरहवें दिन होता है आज तो सिर्फ तीसरा दिन है !"

"हाँ, पर परमी मास्टरनी को आज ही ओसर करना है, आज ही रात को।" मदजी उसी तरह बोले और कुछ देर चुप खींच गए। पर

अगले ही क्षणों में उनकी गर्दन साँप के फन की तरह ऊपर उठी और जिस गाल पर दाढ़ी खुरची हुई थी, उस पर जबड़े की हड्डी की सख्ती उभरने लगी।

मैं समझने लगा कि मदजी में अब पीपल का प्रेत आज यहीं आकर करिश्मा दिखाएगा। वही हुआ। मैं अगली साँस ले पाया कि नहीं और मदजी बैठे बैठे ही उछलकर खड़े हो गए। उनके पेट का जोर गले में समा चुका था और वे बोलने लगे, "थानेवालों की क्या वह डोकरी माँ लगती थी? मा? निकम्मे कहीं के! डोकरी कुए में पड़कर नहीं, भूख से मरी है। यह भूख एक दिन इन सबको खाएगी इस बेटे को, इस बहू को और इन थानेवालों को, जिन्होंने लाश पर भी सौदा किया उसकी लाश उनको सजधज से जलाकर नाम कमाने को दे दी। जिन्होंने भूखा मार मारकर उसे लाश बनाया क्यों दे दी? क्योंकि परमली मास्टरनी का जोबन थानेदार के चित्त चढ़ गया था रे जीवन नाम के ढोल का पोस्ट मार्टम न उबार कर उसकी मोक्ष करवा दी।"

एक एक वाक्य बोलकर मदजी मेरे सामने हाथ झटकते जा रहे थे। जैसे इस सारे दुष्चक्र का कसूरवार मैं ही हूँ और वे मुझे लानत भेज रहे हैं। वे बुरी तरह हाँफ रहे थे और लालटेन के उजास में उनके नंगे बदन पर पसीने के धारे चमकने लगे थे। उनके चौड़े ललाट पर उनके खिचड़ी बाल छितरा गए थे और विकरालता किसी चक्रवात की तरह वहाँ चक्कर काटने लगी थी।

अजीब किस्म की एक घिन मुझे अन्दर ही अन्दर मथने लगी थी। पर मुझे साफ लग रहा था कि इस बार इस घिन का कारण सिर्फ पेशाब की तीखी बदबू नहीं थी, बल्कि परमी मास्टरनी, उसका पति और थाने वालों की मदजी की अदालत में अशरीरी उपस्थिति थी। मुझे ध्यान आया कि डोकरी वाली दुर्घटना से थानेदार की कैसी भली तस्वीर उभर रही थी। लोगों ने उसके लिए कहा कि उसने परमी मास्टरनी को बेटी कहकर पुकारा और सिर पर हाथ फेरकर दोनों पति पत्नि को कचहरी के चक्करों से बरी कर दिया। लोगों ने तो यहाँ तक कहा कि डोकरी के गले में तोला भर सोने की जंजीर थी वह भी थानेदार ने परमी मास्टरनी को

लौटा दी। आखिर उसे बेटी कहकर उसका धन कैसे रख सकता था।

एक क्षण मुझे लगा कि मदजी की सारी बात उनके घुटने पर गढी हुई है। कहीं ऐसा भी होता है! सोचकर मैंने उनकी तरफ देखा। उनकी आखों मे अब भी खिचाव था और चहरे की विकरालता मे रत्ती-भर कमी नहीं आई थी। उनको झूठा मानने की मेरी मंशा रेत के धारे पर मडे आखरों की मानिंद एक ही झोंके मे मिट गयी।

मैं मदजी के अगले कदम का इन्तजार करने लगा। सोचा, अब वे सदव की तरह पत्थर उठाने को नीचे झुकेंगे और फिर पैर पटकते हुए किसी अचीती दिशा मे बाहर हो जाएँगे।

पर आज ऐसा नहीं हुआ।

मदजी के दांत किटकिटाते सुन पडे और वे इत्ते ही बोले, "उसकी अँतडियाँ अगले पहिए से चिपकी पडी थीं, पर नहीं, इन खानेवालों ने खुद ले जाकर पिछले पहिए को खून से रग डाला और अगला पहिया साफ हो गया साफ।" मदजी की घिग्घी बँध गई जैसे चेहरे पर दु ख, आतक और क्रोध की आडी तिरछी लकीरें दीखने लगी।

मैं उठकर खडा हुआ। पर और करीब जाने की जरूरत नहीं पडी। मदजी का मुह झाग उगलने लगा और वे बेसेत से अपनी खाट की ओर खुद ही लपक पडे।

बाहर शायद तीखी-ठडी हवा की रफ्तार तेज हो रही थी। कहीं पडोस मे कुछ गिरने जैसी आवाज आई। चौंकते ही ठड और एक अजनबी गुस्से से मेरी मुट्ठिया और दांत भिचने लगे।

मदजी अपनी झोलीनुमा खाट मे औधे मुह पडे हुए सिसक रहे थे।

उस रात मैं घर नहीं पहुँचा।

मदजी देर तक खाट मे उल्टे पडे ऐंठते रहे और मैं उनके पास बैठा-बैठा उनकी पीठ सहलाता रहा। कोई दो घटे तो लग ही होंगे, जब जाकर मदजी की देह ढीली पडने लगी।

ये उठ बैठे।

लालटेन में शायद तेल खत्म हो रहा था। कुछ देर भर लालटेन डगमगी सी लगने लगी। जलते हुए उजास में मैंने मदजी की आँखों को सावधान देखा। जैसे धुएँ में तारों के बाद की छायी हुई गर्द हो, वहीं मुझे एक सूनी सूनी छाया मँडराती दिखाई दी।

आखिर लालटेन बुझ गई।

"सज्जन!" अँधेरे में मदजी के बोल थमके, जैसे।

"हाँ, मदजी! क्या हुआ था आपको? अब कुछ आराम है न!"

"हाँ" मदजी ने इतना भर कहा।

मेरे सामने, मेरे आने पर शुरू हुआ मदजी का उत्साह और वह बावरेपन से युक्त व्यवहार फिर प्रकट होने लगा। किसी के अनजाने बात याद आये। परसों मास्टरजी की बात सुनाते-सुनाते ये किस पहिए के शूल जगा कर ले बैठे थे? पर मुझे यह डर सताने लगा कि यह पूछने से मदजी पर फिर से प्रेत की सवारी न हो जाए।

तभी मदजी बोल पड़े, "सज्जन, तेरा सोचना गलत आने है... मैं बावरा नहीं हूँ रे!"

"मैंने आपको कभी बावरा नहीं जाना।"

"मुझे पता है, वीरा! पर अब यह बात बहुत पुरानी हो गई। सब दुनिया मुझे बावरा जानकर ही चलती है। मेरे पास क्या सफाई कि मैं बावरा नहीं!"

"कैसे?" मैंने बेसब्री से पूछा।

"सुनेगा?" मदजी ने अनुमान से हाथ पसारे और मेरे कंधों पर रख कर पूछा, "तुझे देर तो नहीं होगी?"

"देर तो जो होनी थी, हो ली... अब नहीं होगी।"

आसरे में अँधेरा ठसाठस भरा था। उस तीखी बदबू का शायद मेरी नाक अब बर्दाश्त कर चुकी थी। अब इतनी तिलमिलाहट नहीं थी।

मदजी ने मेरे कंधों से हाथ हटाये और बोलने लगे।

"तब हिंदुस्तान पाकिस्तान का बँटवारा नहीं हुआ था। पश्चिमी बंगाल की सीमा से लगे हुए पाकिस्तान के किसी मुकाम में मेरे बापू का

ठाडा कारबार था। मेरी अवस्था तुम्हारे जित्ती ई, कोई अठारह बीस बरस हागी। उमसे हो पता नही कितना पहले ना यह घर बना हुआ है खैर, हम तीन भाई थे। कारबार मारा हिस्सेदारी मे था। सबसे बडा धधा पाट (जूट) का होना। गददी गोतो के साथ साथ एक विशाल गोदाम था, जहा सैकडो मजदूर पाट की छँटाई, सफाई और गाँठें बाधने का काम दिन-रात करते। उन मजदूरो मे मैं ही था—एक अलगा नाम का मजदूर समझा कि मेरे बावरेपन की कथा इसी नाम से शुरू होती है।" कहकर मदजी थमे।

"कस?" मेरी उत्सुकता परवान चढने नगी।

"सुने जाओ सब कुछ बता दूगा।" मदजी मिठास और धीरज से बोलने लगे "तो गोदाम मे ज्यादातर मजदूर बिहारी थे। अलगा भी इही म से एक था। सब मजदूर सप्ताह के सप्ताह अपनी मजदूरी लेते और अपने खर्चा को छोड पैसे जमा करते। दो तीन महीनो मे ये पैसे डाक से अपने बाल-बच्चो को भेजते। एक दिन शाम के वक्त मुझे अकेला देख-कर अलगा डरे डरे होना मेरे पास आया। कहा, अलगा कैसन खबर है?' मैंने मजाक मे पूछा।

'खबर का बताई बाबू आपस एकठू बात पूछना रहा। वह सरक कर मेरे करीब आया और धीरे-से बोला।

"कहा।" मैंने कहा।

वह देर तक जैसे कहने के लिए बोल घडता रहा और जैसे बहुत कठिनाई से ही बोल सका, 'बाबू, डाक से घर भेजा पइसा कितना देर मे घर पहुँचता जाता है?'

'हमार घर ' कहकर उसने बिहार का एक जिला, गाँव और बाबा आदि सब बता दिये।

"दस प द्रह दिन म और क्या?" मैंने उस उन दिनो की डाक की रफ्तार का अनुमान लगाकर बता दिया।

मरो बात सुनकर वह सुस्त पडने लगा। फिर लाचारी से बोला, "हमरा तो चार महीने स भी नही पहुँचा।'

"नही पहुँचा?" मैं बोला, 'तुमको कमे पता लगा रसीद नही

वे उठ बठे।

लालटेन म शायद तेल खत्म हो रहा था। कुछ देर झप झपाकर उसकी लौ डूबने लगी। जाते हुए उजास म मैंने मदजी की आखो को झाक्कर देखा। जैसे अंधड के जाने के बाद की छायी हुई गर्द हो, वहाँ मुझे एक सूनी सूनी छाया मंडराती दिखाई दी।

आखिर लालटेन बुझ गई।

'सज्जन!" अँधेरे म मदजी के बोल चमके, जैसे।

"हाँ, मदजी क्या हुआ आपको? अब कुछ आराम है न!"

"हाँ' मदजी ने इतना भर कहा।

मेरे सामने, मेरे आने पर शुरू हुआ मदजी का उत्साह और वह बावरेपन से मुक्त व्यवहार फिर प्रकट होने लगा। किस्से के अन्त के बोल याद आय। परमी मास्टरनी की बात सुनाते सुनाते वे किस पहिए के खून लगने की ले बठे थे? पर मुझे यह डर सताने लगा कि यह पूछते ही मदजी पर फिर से प्रेत की सवारी न हो जाए!

तभी मदजी बोल पडे, "सज्जन तेरा सोचना सालह आने है मैं बावरा नही हूँ रे!'

'मैंने आपको कभी बावरा नही जाना।'

'मुझे पता है, बीरा! परअब यह बात बहुत पुरानी हो गई। समूची दुनिया मुझे बावरा जानकर ही चलती है मेरे पास क्या सफाई कि मैं बावरा नही!"

"कसे?' मैंने बेसब्री से पूछा।

"सुनेगा?" मदजी ने अनुमान से हाथ पसारे और मेरे कधो पर रख कर पूछा, 'तुझे देर तो नही होगी?"

'दर ता जो होनी थी, हो ली अब नही होगी।"

शासरे म अँधेरा ठमाठम भरा था। उस तीखी बदबू को शायद मेरी नाक अब बर्दाश्त कर चुकी थी। अब इतनी तिलमिलाहट नही थी।

मदजी ने मेरे कधा से हाथ हटाये और बोलने लगे।

"तब हिन्दुस्तान पाकिस्तान का बँटवारा नही हुआ था। पश्चिमी बँगाल की सीमा स लगे हुए पाकिस्तान के किसी मुकाम म मेरे बापू का

ठाडा कारबार था। मेरी अवस्था तुम्हारे जित्ती ई, कोई अठारह बीस बरस होगी। उनसे ही पता नही कितना पहले ना यह घर बना हुआ है खैर, हम तीन भाई थे। कारबार सारा हिस्सेदारी मे था। सबसे बडा धंधा पाट (जूट) का होता। गददी गोलो के साथ साथ एक विशाल गोदाम था, जहाँ सैकडा मजदूर पाट की छँटाई, सफाई और गाठें बाँधने का काम दिन रात करते। उन मजदूरो म मैं हो था—एक अलगा नाम का मजदूर समझो कि मेरे बावरेपन की कथा इसी नाम से शुरू होती है ।" कहकर मदजी थमे।

"कसे?" मेरी उत्सुकता परवान चढने लगी।

"सुन जाओ सब कुछ बता दूगा।" मदजी मिठास और धीरज से बोलने लगे "तो गोदाम मे ज्यादातर मजदूर बिहारी थे। अलगा भी इही म से एक था। सब मजदूर सप्ताह दे सप्ताह अपनी मजदूरी लेते और अपने खर्चों का छोड पैसे जमा करते। दो तीन महीनो मे ये पैसे डाक से अपने बाल-बच्चो को भेजते। एक दिन शाम के वक्त मुझे अकेला देख कर अलगा डरू डरू होता मेरे पास आया। 'कहा, अलगा कसन खबर है?' मैंने मजाक म पूछा।

'खबर का बताई बाबू आपस एकठू बात पूछना रहा।' वह सरक कर मेरे करीब आया और धीरे से बाला।

"कहा।" मन कहा।

यह देर तक जैसे कहने के लिए बोल घडता रहा और जसे बहुत कठिनाई मे ही ोल सका, 'बाबू, डाक से घर भेजा पइसा कितना देर मे घर पहुँचता जाता है?'

'हमार घर ' कहकर उसन बिहार का एक जिला, गाँव और थाना आदि सब बता दिये।

"दस प द्रह दिन म और क्या?" मैंन उसे उन दिनो की डाक की रफ्तार का अनुमान लगाकर बता दिया।

मरी बात सुनकर वह सुस्त पडने लगा। फिर लाचारी से बोला, 'हमरा तो चार महीने से भी नही पहुँचा।'

"नही पहुँचा?" मैं बोला, 'तुमका कसे पता लगा रसीद नही

